# एक दृष्टि

भारतीय साहित्य में एक से एक उत्तम चरित मौजूद हैं, जो प्राचीन काल में भारत की जनता को जीवन-प्रेरणा देते रहे हैं और जिनके सहारे आज भी भारत की संस्कृति स्थिर है। ऐसे ही प्रशस्त और उत्तम चरित्रों में सतीशिरोमणि अजना का भी चरित्र गिना जा सकता है। अजना सती का चरित महिला-समाज के लिए महान् उद्‌बोधन है, जीवन को उन्नत बनाने वाला प्रशस्त पाठ है और प्रमाद या सम्मोह से पथच्युत न होने देने के लिए जाज्वल्यमान प्रकाशस्तभ है।

एक समय था, जब भारत देश में दाम्पत्य-जीवन की मधुरता का पार नहीं था। पति और पत्नी में स्वार्पण की भावना थी। एक दूसरे में अपने अस्तित्व को विलीन कर देने की साध थी। पत्नी अर्धांगिनी थी और पति अर्धांग था। दोनों एक दूसरे के विना अपूर्ण थे। दोनों मिलकर एक दम्पती बनते थे और उसी में अपने गृहस्थ-जीवन की सार्थकता समझते थे। जहाँ इतनी गहरी आत्मीयता हो वहाँ अधिकारो की माँग का प्रश्न ही कैसे उपस्थित हो सकता था? अतएव यहाँ कोरा समर्पण था—दान था, आदान की अभिलाषा तक नहीं थी।

मगर आज वह युग नहीं रहा। युरोपवासियों के ससर्ग ने हमारे गृहस्थजीवन को बुरी तरह प्रभावित किया है। उस प्रभाव से हमारे देश के गार्हस्थ्य जीवन की नींव हिल रही है। आज वह पवित्रता, वह आत्मीयता, वह स्वात्मसमर्पण की सद्‌भावना समाप्त हो रही है। दाम्पत्य जीवन के मधुर रस का स्रोत सूखा जा रहा जान पड़ता है।

हमें यह स्मरण रखना होगा कि दाम्पत्यजीवन और पारिवारिक

जीवन ही किसी देश की संस्कृति के प्रधान आधार होते हैं। अगर पारिवारिक जीवन विषैला बन गया तो समझ लीजिए कि संस्कृति की आत्मा को घुन लग गया। अतएव यदि हम अपनी सस्कृति को कायम रखना चाहते हैं तो हमें दाम्पत्यजीवन और पारिवारिक जीवन को उसी साचे मे ढालना होगा जिसकी आज्ञा भारतीय मस्कृति देती है।

राजनीतिक पराधीनता के फलस्वरूप हमारे देश मे सास्कृतिक पराधीनता भी आई है। हमने राजनीतिक पराधीनता के दुष्फल पहिचाने और उसके विरुद्ध ताकत लगाई। नतीजा यह हुआ कि देश स्वाधीन हो गया मगर यह स्वाधीनता अभी तक राजनीतिक स्वाधीनता ही है। इस स्वाधीनता को पाकर भी हमे सांस्कृतिक स्वाधीनता पाना अभी शेप है। असली स्वाधीनता यही है। इसे प्राप्त करना कठिन अवश्य है क्योंकि सास्कृतिक गुलामी ने हमारे मस्तिष्क और हृदय पर अधिकार कर रक्खा है और बहुत से भारतीय उस गुलामी को वरदान मानते हैं। इस प्रकार पराधीनता मिट जाने पर भी पराधीनता के दुष्फलो से हम अभी तक मुक्त नहीं हो पाये है। फिर भी उनसे हमें मुक्त होना ही होगा। अन्यथा राजनीतिक स्वाधीनता का कोई मूल्य नहीं रह जायगा।

सांस्कृतिक स्वाधीनता को पाने के लिए, गार्हस्थ्यजीवन को मधुर और आनन्दमय बनाने के लिए और जीवन की पवित्रता प्राप्त करने के लिए भारतवर्ष के आदर्श चरित बहुत कुछ उपयोगी हो सकते हैं। इसी विचार से सती अजना का चरित पाठकों के समक्ष उपस्थित किया जा रहा है।

पूज्य श्री जवाहरलालजी महाराज ने अपने प्रतिभाकौशल से इसे आधुनिक रूप देने का सुन्दर प्रयत्न किया है। प्रत्येक भारतीय रमणी के लिए यह पठनीय और आचरणीय है। आशा है इससे लाभ उठा कर पाठिकाएँ और पाठक परिश्रम को सार्थक करेंगे।

—शोभाचन्द्र भारिल्ल

# प्रकाशकीय निवेदन

पाठक महानुभाव !

लीजिए, पूज्य श्री जवाहरलालजी महाराज के ओजस्वी, प्रभाव-शाली और जीवनप्रेरक व्याख्यानसाहित्य मे से यह सोलहवीं किरण आपके करकमलो मे उपस्थित है। इसमें सती अजना का चरित दिया गया है। यह चरित आज समाज के लिए बड़ा ही उपयोगी है। हमारी हार्दिक अभिलाषा है कि यह पावन चरित प्रत्येक महिला के हाथ मे पहुँचना चाहिए।

## कठिनाइयाँ

कैसी-कैसी विरोधी परिस्थितियों में हम श्री जवाहर-साहित्य के प्रकाशन-कार्य को अग्रसर कर रहे हैं और शीघ्रता के साथ किरणो पर किरणें पाठको की सेवा मे उपस्थित करते जा रहे है, यह कहने की जरूरत नहीं। स्वर्गीय पूज्य श्री के व्याख्यानों मे उत्तम-उत्तम विचार भरे है और वे विचार न केवल जैन समाज के लिए, न सिर्फ भारतवर्ष के लिए, अपितु विश्व के लिए समान रूप से उपयोगी है। ऐसे उत्तम और उपयोगी विचारों का थोड़ा सा भाग ही अभी तक प्रकाश मे आया है और अधिकांश भाग व्याख्यानो की फाइलों में ही बन्द है। अगर इसी प्रकार शीघ्रतापूर्वक कार्य होता रहे तो भी कई वर्ष सबके प्रकाशन में

लग जाएँगे। कम से कम पचास किरणों के बिना तो काम चल ही नहीं सकता। हमने अपने मन में पचास किरणों के प्रकाशन की योजना निश्चित कर ली थी। आगे की बात आगे सोचते। मगर जैसा कि कहा जा चुका है, विरोधी परिस्थितियों के कारण अब यह सम्भव दिखाई नहीं देता।

स्व० पूज्य श्री के व्याख्यान स्थानकवासी सम्प्रदाय की एक अनमोल निधि है। उन पर हमें अभिमान है। इस निधि को हम सर्वसाधारण के सामने रख देना अपने सम्प्रदाय के लिये गौरव की चीज समझते हैं। सिर्फ इसी कारण साहित्यप्रकाशन का कार्य हमने हाथ में लिया है। लेकिन पूज्य श्री के अनन्य भक्त कहलाने वाले हमारे ही कुछ बन्धु शायद हमारे इस प्रयत्न को पसन्द नहीं करते।

## फिर कीमत के विषय में

एक भाई का कहना है कि जब साहित्य-प्रचार के निमित्त फण्ड इकट्ठा किया गया है तो जवाहरसाहित्य लागत से आधे मूल्य में क्यों नहीं दिया जाता? शायद औरों का भी ऐसा खयाल हो तो स्पष्टीकरण कर देना आवश्यक है। मण्डल के ब्यावर-अधिवेशन में श्री जवाहर-साहित्य के प्रकाशन और प्रचार के लिए फण्ड इकट्ठा किया गया है। उस फण्ड के विषय में यह भी तय हुआ है कि किसी दूसरे काम में उसे खर्च न किया जाय। इधर साहित्यप्रकाशन का कार्य तो बगड़ी-अधिवेशन में जवाहर साहित्य समिति भीनासर को सौंपा गया, मगर फण्ड सारा मण्डल में ही सुरक्षित रक्खा है। उस फण्ड में से एक

पाई का भी उपयोग न करते हुए भी हमने हजारों पृष्ठों का साहित्य लागत मूल्य में प्रकाशित किया है और करते जा रहे हैं। लागत से वसूल होने वाले धन को भी साहित्यप्रचार के ही कार्य मे व्यय करने के लिए विभिन्न प्रकाशकों से वचन लेते जाते है। इस प्रकार जहाँ श्री जवाहर साहित्य लागत कीमत मे पाठकों को मिल रहा है वहीं हजारो की रकम साहित्यप्रचार के लिए सुरक्षित हो गई है, जिससे भविष्य में उत्तम साहित्य का सरलतापूर्वक प्रकाशन किया जा सकेगा। दूसरी साहित्यिक पुस्तकों की अपेक्षा हमारी किरणो का मूल्य बहुत कम है। साहित्य का प्रचार बराबर बढ़ता जा रहा है और सर्वसाधारण ग्राहको की ओर से मूल्य सम्बन्धी खास शिकायत भी नहीं की जा रही है।

जब तक साहित्य के लिए इकट्ठा किया हुआ रुपया मण्डल के पास सुरक्षित है और उसका कुछ भी भाग समिति की ओर से होने वाले प्रकाशन के निमित्त नहीं मिलता तब तक लागत मूल्य पर ही हम साहित्य प्रकाशित करने के लिए मजबूर हैं।

## आभार

यह सोलहवीं किरण बीकानेर निवासी श्रीमान् सेठ फूसराजजी सा बच्छावत की ओर से प्रकाशित हो रही है। इस पुस्तक से होने वाली आय को आप ज्ञानप्रचार में ही व्यय करेंगे। बच्छावतजी साहित्यप्रेमी सज्जन हैं। सामाजिक और धार्मिक कार्यों में सदैव प्रमुख भाग लेते रहते हैं। आपके प्रयत्न से कलकत्ता में स्थानकवासी सम्प्रदाय का [illegible] विशाल मकान हो गया है। इसके लिए आपने बड़ी लगन से

किया है। एक व्यक्ति जब तक अगुआ नहीं बनता तब तक कोई बड़ा काम नहीं होता। इस दृष्टि से इसका बहुत कुछ श्रेय आपको ही है।

बच्छावतजी सुधरे हुए विचारों के सज्जन हैं। रूढ़िवादी कतई नहीं। आपने अपने बाहुबल से अच्छी सम्पत्ति ही नहीं उपार्जित की है बल्कि मान–प्रतिष्ठा भी उपार्जित की है। आपके स्वभाव में और वाणी में मिश्री की मिठास है। हृदय अत्यन्त स्वच्छ और कोमल है। आपसे मिलकर प्रत्येक व्यक्ति प्रसन्न होता है। आप बड़े ही मिलनसार प्रेमी हैं। श्री बच्छावतजी हमारे इस आयोजन में मददगार हुए हैं और अन्य समाज एवं धर्म के कार्यों में लगे रहते हैं। इसके लिए हम आपके आभारी हैं।

श्री जैन ज्ञानोदय सोसाइटी राजकोट और श्री हितेच्छु श्रावक मण्डल, रतलाम के प्रति भी हम अपना आभार प्रदर्शित करते हैं, जिनके सहयोग से हम इस चरित को प्रकाशित कर सके हैं।

भीनासर
(बीकानेर)
बसंतपंचमी,
२००४

निवेदक —
चम्पालाल बाँठिया,
मन्त्री,
श्री जवाहर साहित्य-समिति।



# अंजना

## १

## जन्म

प्राचीन काल में इसी भव्य भारतवर्ष में महेन्द्रपुर नामक एक सुन्दर नगर था। जिस समय की यह कथा है, उस समय महेन्द्रपुर का राजा महेन्द्र था। राजा महेन्द्र की पत्नी का नाम रानी मनोवेगा था। राजा महेन्द्र के यहाँ कई पुत्रों का जन्म होने के पश्चात् एक कन्या का जन्म हुआ। आज-कल की भाँति उस समय कन्या का जन्म विपत्ति का अवतार नहीं समझा जाता था। अतएव कन्यारत्न का जन्म होने पर माता-पिता ने बड़े चाव से जन्मोत्सव मनाया और कन्या का नाम रक्खा-अंजना।

अंजना विकार-युक्त दृष्टि वालों को भी सुधारने वाली थी। विकृत दृष्टि वालों की आँखों में सदाचार रूपी अंजन आँजने वाली यह अंजना थी। वह परमात्मा के स्वरूप को

पहचानने वाली थी और साथ ही साथ सुन्दरी भी थी।

संसार में सोने में सुगंध नहीं देखा जाता। इसी प्रकार संसार में गुण और सौन्दर्य का एक ही स्थान पर मिलना भी कठिन माना जाता है। जहाँ रूप है—सौन्दर्य है वहाँ प्रायः गुणों की न्यूनता दिखाई देती है और जहाँ गुण हैं वहाँ सौन्दर्य प्रायः नहीं होता। परन्तु अजना में सौन्दर्य के साथ सद्गुणों का भी सुन्दर समन्वय हुआ था। इस प्रकार उसने सोने में सुगंध की कहावत चरितार्थ की थी।

राजा महेन्द्र अजना को देखते तो उनकी प्रसन्नता का पार न रहता। वह मन ही मन सोचते-यह कन्या अवश्य ही हमारे कुल की प्रतिष्ठा बढ़ाएगी। अजना को सुयोग्य बनाने के लिए राजा महेन्द्र ने उसकी शिक्षा आदि की उचित व्यवस्था की।

क्या आजकल के माता-पिता अपनी कन्या को कन्योचित शिक्षा देने की ओर ध्यान देते हैं? आज के लोग कन्या को लाड़ भले ही लड़ा लें परन्तु कन्योचित शिक्षा देने की ओर बहुत ही कम ध्यान देते हैं।

अंजना पढ़-लिख कर होशियार बनी। कुमारी-अवस्था में अजना ने विद्या का अभ्यास किया। अब वह विवाह के ग्य हो गई।





# विवाह की चिन्ता

कन्या जब विवाह के योग्य हो जाती है तो उसके विवाह की चिन्ता माता-पिता को स्वभावतः होती ही है। अंजना को विवाह के योग्य जानकर राजा महेन्द्र विचार करने लगे—'यद्यपि अंजना को सुयोग्य ही वर मिलेगा, परन्तु इस विषय में मैं अपनी प्रजा की सम्मति ले लूं तो क्या हर्ज है? इससे प्रजा को यह भी विदित हो जायगा कि किस उम्र में विवाह करना योग्य है? और कैसे वर के साथ संबंध करना चाहिए? मैं बालविवाह का विरोधी हूँ। अतएव प्रजाजनों के सामने अपनी ही कन्या का आदर्श उदाहरण उपस्थित करके मुझे स्पष्ट कर देना चाहिए कि मैं बालविवाह का विरोध करता हूँ। कन्या को प्रजाजनों के सामने बुलाकर मुझे यह भी प्रकट कर देना चाहिए कि अब कन्या वास्तव में ही विवाह के योग्य हो गई है। किस प्रकार के वर के साथ कन्या का विवाह करना चाहिए, इस संबंध में भी प्रजाजनों की राय लेना उचित होगा।'

राजा महेन्द्र ने इस प्रकार विचार करके रानी से कहा—'अंजना को तैयार करके कल राजसभा में भेज देना।'

है। राजा समझता है कि प्रजा का शोषण करने के लिए ही विधाता ने हमारा निर्माण किया है! ऐसी स्थिति में किसी कार्य के लिए प्रजा की सम्मति लेने की उन्हें आवश्यकता ही महसूस नहीं होती। उन्हें यह नहीं सूझता कि आज तो हम प्रजा का शोषण कर रहे हैं परन्तु जब शोषण करने के लिए कुछ शेष नहीं बचेगा तब क्या होगा?

इस प्रकार अंजना के चरित से जहाँ राजा और प्रजा के संबंध पर सुन्दर प्रकाश पड़ता है वहाँ अहंकार को जीतने की भी शिक्षा मिलती है।

आज लोग किसी अच्छे काम के संबंध में भी दूसरों की सलाह लेने में अपना अपमान मानते हैं, परन्तु पुराने जमाने के लोग दूसरों की सलाह-सूचना लेकर कार्य आरंभ करने में अपना हित समझते थे।

राजा महेन्द्र अपनी कन्या अंजना का विवाह करने के संबन्ध में अगर दूसरों की सम्मति न लेते तो उनका कोई काम रुक नहीं सकता था। परन्तु राजा ने विचार किया कि मैं जिस मार्ग पर चलूँगा प्रजा भी उसी मार्ग पर चलेगी। अतएव राजा की हैसियत से प्रजा के सामने ऊँचा आदर्श उपस्थित करना मेरा कर्त्तव्य है। सर्वप्रथम मैं यही आदर्श क्यों न उपस्थित करूँ कि कन्या का विवाह कब करना चाहिए? और प्रजा की दृष्टि में कन्या विवाह के योग्य हुई है या नहीं, यह बात भी प्रजा से जान लेना चाहिए।

आज भी बालविवाह की प्रथा बहुत से प्रान्तों में प्रचलित है। गुजरात जैसे कुछ प्रान्तों मे यद्यपि यह प्रथा कम हो गई है फिर भी मारवाड़ आदि प्रान्तों में अब भी इसका बहुत जोर है। शायद माता-पिता यह सोचते हैं कि पुत्र-पुत्री हमारे ही हैं और इस कारण हम जब चाहें तभी उनका विवाह कर देने का हमें अधिकार है ! इस संबन्ध में किसी को कुछ कहने का हक़ ही क्या है ? और हमें क्या आवश्यकता है कि हम दूसरों की सम्मति मांगते फिरें ?

इस प्रकार अपनी संतान की उन्नति के विषय में विचार-विनिमय करने की भावना बदल गई है और अभिमान ने उसका स्थान ग्रहण कर लिया है। माता-पिता धनांध, सत्तांध और प्रेमांध होकर अपनी संतति का बालविवाह करके अभिमान करते हैं। मगर इस बालविवाह के कारण संतान का भावी जीवन कितना दुःखमय बन जाता है, यह कहना कठिन है !

राजा महेन्द्र की आज्ञा के अनुसार अजना राजसभा में गई। राजसभा में राजा, मंत्रीगण और प्रजाजन उपस्थित थे। राजा महेन्द्र के अपनी कन्या को राजसभा में बुलाने के कार्य को आप कदाचित् बुरा समझेंगे, मगर वास्तव में राजा का यह कार्य उचित ही था, अनुचित नहीं। कन्या भले ही अपनी । पर उसके विवाह के विषय में दूसरों की सलाह लेने में कोई बुराई नहीं है। राजा का कार्य अगर अनुचित होता तो क्या

उस राजसभा में कोई चतुर आदमी मौजूद न था जो स्पष्ट कह देता—'महाराज, आपकी कन्या के विवाह के विषय में हमारी सलाह लेने की क्या आवश्यकता है? यह तो आपके घर का काम है। आप अपने घर में ही इसका विचार कर लीजिए।' किन्तु दूसरों की सलाह लेने की पद्धति अच्छी थी और इस कारण किसी ने भी इसका विरोध नहीं किया। दूसरी बात यह है कि आप स्वयं इस पद्धति को बुरा नहीं कह सकते। जो लोग इस पद्धति को अच्छी समझते हैं, वे भी क्या इसे अपनाते हैं? अच्छाई को अपनी ही समझकर उसे अपनाने की भावना होनी चाहिए। इस भावना का परित्याग कर देना चाहिए कि जो मेरा है वही अच्छा है। अच्छाई कहीं भी क्यों न हो, उसे अपना लेने में ही मनुष्य का कल्याण है। शास्त्र का कथन है कि आत्मा अपना कल्याण आप कर सकता है।

कहा जा सकता है कि हम किस प्रकार यह निर्णय करें कि अमुक बात अच्छी है या बुरी है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जिस वस्तु को तुम अच्छी समझ रहे हो, उस सत्य वस्तु को निष्कपट भाव से अपनाओ। इसी में तुम्हारा कल्याण है। हाँ, बात सत्य होने पर भी यदि उसके विषय में, तुम्हारे हृदय में कपट है तो वह सत्य बात भी तुम्हारे लिए असत्य ही है। कहने का आशय यह है कि जिस वस्तु के प्रति तुम्हारा हृदय सरल है, वह तुम्हारे लिए सत्य रूप

ही है।

जिस वात में सचाई होती है उसके प्रकट करने में किसी भी प्रकार का भय नहीं रहता। भय तो खोटी वात कहने या प्रकट करने में ही होता है। अगर तुम्हारा सोना सच्चा है तो किसी के भी सामने उसे प्रकट करने में तुम्हें संकोच नहीं होगा। तुम सभी जगह उसे दिखलाने को तैयार रहोगे। हाँ सोना अगर नकली हुआ तो उसे दिखलाने में तुम्हें भय तथा संकोच होगा।

राजा महेन्द्र ने विचार किया—'जव मेरी कन्या विवाह के योग्य हो गई है तो दूसरों को वतलाने में हानि ही क्या है? मुझे डर किस वात का है? इसके अतिरिक्त मेरे लिए यह दुराग्रह रखना भी ठीक नहीं कि कन्या मेरी है तो उसके विवाह के विषय में मै स्वयं अकेला ही विचार करूँ! मुझे तो सभाजनों की सम्मति लेना ही उचित जान पड़ता है।

इस प्रकार विचार करके राजा ने सभाजनों से प्रश्न किया-इस कन्या का विवाह किसके साथ करना उचित है? राजा ने अपने मन में दृढ़ निर्णय कर लिया था कि अगर सभाजनों की दृष्टि में यह कन्या किसी गरीव को देने योग्य ॲचे और कन्या भी यह वात स्वीकार करे तो ऐसा ही करने मुझे तनिक भी उज्र नहीं होगा।

राजा महेन्द्र का कथन सुनकर सभाजन प्रसन्न हुए। वह मन ही मन विचारने लगे—जव राजा अपनी कन्या के

विषय में हमारी सलाह लेते हैं तो हमें भी अपने कर्त्तव्य का विचार करना चाहिये। जब राजा भी हमारे वचन की कद्र करते हैं तो हमें भी राजा की सलाह लेनी और माननी चाहिए।

'यथा राजा तथा प्रजा' यह एक तथ्य है। परन्तु इस कहावत के साथ दूसरी कहावत यह भी है कि 'यथा प्रजा तथा राजा' अर्थात् जैसी प्रजा होती है वैसा ही राजा भी होता है। इससे राजा और प्रजा के संबंध की घनिष्ठता का पता चलता है।

राजा महेन्द्र ने उपस्थित सभाजनों से कन्या के योग्य वर की पसंदगी करने के विषय में प्रश्न किया। सभाजनों ने प्रधान को संबोधित करके कहा—'आप हम सब में अधिक बुद्धिमान् और अनुभवी हैं। अतः आप ही कन्या के योग्य वर बतलाइए।'

प्रधान बोले—राजा रावण बड़ा राजा है और बलवान् भी है। अगर राजा रावण के साथ इस कन्या का विवाह हो सके तो अपना बल [illegible] कई गुना बढ़ जायगा। रावण अपना दामाद बनेगा तो उसका राज्यबल भी अपने राज्य-बल की वृद्धि करेगा। अतएव मेरी सम्मति के अनुसार कन्या का विवाह राजा रावण के साथ करना उचित होगा।

प्रधान के इस कथन के उत्तर में दूसरे सभासद ने कहा—'आप अपना या राज्य का ही भला सोचते हैं [illegible]

भी ? राजा रावण कितना घमंडी और कितना उन्मत्त है, यह बात आप सभी जानते हैं। वह अहंकार एवं अभिमान के नशे में चूर रहता है और दूसरों को टके सेर तक नहीं पूछता। ऐसे अभिमानी पुरुष में सद्‌गुणों का वास कैसे हो सकता है ? ऐसे घमंडी को कन्या देना तो विष की वेल बढ़ाने के समान है। विष-वेल में सदा विष-फल ही लगते हैं। इसी भांति अभिमान रूपी वेल का फल भी कटुक ही होता है। राजा रावण अहंकारी और अभिमानी होने के साथ उम्र में भी बड़ा है। ऐसी स्थिति में उसके साथ राज-कुमारी का संबंध जोड़ना योग्य नहीं है। इसके अतिरिक्त रावण पहले ही विवाहित है और उसकी पत्नी मौजूद भी है। एक पत्नी की मौजूदगी में अपनी कन्या देना अनुचित है।

जिसके एक पत्नी मौजूद हो उसे अपनी कन्या नहीं देना चाहिए, यह कथन क्या आप युक्तिसंगत समझते हैं ? आज तो यह बात लोगों को कटुक जान पड़ती है। मगर वह समय दूर नहीं है जब आज बहुविवाह की जो प्रथा प्रचलित है यह समूल नष्ट हो जायगी। जो प्रथा कानून से मजबूर होकर छोड़नी पड़े, उसका स्वेच्छा से त्याग देना ही योग्य है।

सभाजनों में से दूसरे सदस्य ने पूर्वोक्त सदस्य का समर्थन करते हुए कहा—वास्तव में राजा रावण के साथ राज-... का विवाह करना उचित नहीं है। हां, रावण की अपेक्षा ...सके पुत्र मेघनाद के साथ संबंध करना ठीक होगा।

तीसरे सदस्य बोले–जब बाप ही योग्य नहीं है तो बेटा कैसे योग्य हो सकता है? जैसा बाप वैसा बेटा, यह लोकोक्ति तो प्रसिद्ध ही है। जब बाप अहंकारी है तो उसका बेटा भी अहंकारी हो, यह स्वाभाविक है। अतएव मेघनाद के साथ विवाह संबंध करना भी मुझे ठीक नहीं जँचता। विद्युत्पर्व के साथ संबंध करना मेरी सम्मति मे ठीक होगा। विद्युत्पर्व त्यागशील और सदाचारी है।

चौथे सदस्य ने कहा—विद्युत्पर्व अल्पजीवी है। उसके विषय में यह भविष्यवाणी है कि वह अठारह वर्ष की उम्र में संयम धारण करेगा और छब्बीस वर्ष की उम्र में मुक्तिलाभ कर लेगा। ऐसी हालत मे उसके साथ विवाह–संबंध जोड़ना भी कैसे उचित कहा जा सकता है?

सभासद आपस में इस प्रकार विचार-विनिमय कर रहे थे। राजा ने सभासदों से कहा—'इस प्रकार बातें करते रहने से प्रस्तुत प्रश्न का निर्णय कैसे होगा? तब सभासदों ने कहा—हम लोग परस्पर विचार-विनिमय करके आपको निश्चित उत्तर देंगे।

राजकुमारी का विवाह-संबंध किसके साथ करना चाहिए इस विषय को लेकर प्रजाजन में विचारविनिमय करने लगे। एक ने कहा—'राजा प्रह्लाद का पुत्र पवनजी राजकुमारी के लिए सभी तरह से उपयुक्त वर है। वह अभी तक अविवाहित है और सदाचारी है। वह सब प्रकार से निष्कलंक है

एव पवनजी के साथ ही राजकुमारी का संबंध जोड़ना उचित होगा। अन्य प्रजाजनों ने भी इस कथन का समर्थन किया। तब सर्वसम्मत निर्णय करके प्रजाजन राजा के पास पहुँचे। राजा को भी उनका निर्णय पसंद आया। प्रजाजनों ने राजा से कहा—लोगों ने तो यह निर्णय किया है मगर राजकुमारी की इच्छा का भी पता लगा लेना चाहिए। यह जान लेना आवश्यक है कि उन्हें यह संबंध पसंद है या नहीं?

इस प्रकार विचार करके राजा ने अजना से पूछा—'हम लोगों ने पवन के साथ तुम्हारा विवाह करना निश्चित किया है। इस विषय में तुम्हारी क्या इच्छा है?'

पिता के प्रश्न से अजना लजा गई और सभा में से उठकर अन्तःपुर की ओर चली गई।

कन्या के विवाह के विषय में कन्या से ही इस प्रकार प्रश्न करना क्या उचित है? आज तो अपनी इच्छा के अनुसार ही संरक्षक अपनी संतान का विवाह कर देते हैं। अतएव विवाह के विषय में कन्या की इच्छा जानने का विचार ही उत्पन्न नहीं होता। कन्या वयस्क और समझदार हो तो उससे विवाह संबन्धी प्रश्न पूछा जा सकता है, पर जहाँ बचपन में ही कन्या का विवाह कर दिया जाता हो वहाँ इस वि[illegible] में पूछताछ करने का सवाल ही खड़ा नहीं होता। जो [illegible] इतनी अनजान होती है कि उसे यह भी मालूम नहीं होता कि विवाह क्या वस्तु है, वह अपने विवाह के विषय में

क्या सम्मति दे सकती है? प्राचीन काल में छुटपन में विवाह नहीं किया जाता था। उस समय नरिसचया, सरिसतया, इस शास्त्रपाठ के अनुसार कन्या और वर में सब प्रकार की अनुरूपता देखी जाती थी। तभी वर और कन्या-दोनों की स्वीकृति से विवाह किया जाता था।

पिता का प्रश्न सुनकर अंजना लज्जित हो गई और राजसभा में से उठकर चली गई। लज्जा के कारण वह न 'हाँ' कह सकी और न 'नहीं' कह सकी। प्रजाजनों ने राजा से कहा-राजकुमारी ने लज्जा के वश विवाह के विषय में कुछ कहा नहीं है, परन्तु विवाह-सम्बन्ध जोड़ने के विषय में उन्होंने निषेध भी नहीं किया है। इससे यह नतीजा निकलता है कि पवनजी के साथ विवाह करना उन्हें स्वीकार है।

अपने विवाह के विषय में अंजना के हाँ या ना न कहने के कारण राजा महेन्द्र ने भी यही समझा कि कन्या को पवन के साथ विवाह करना स्वीकार है। अतएव उन्होंने पवन के साथ अंजना की सगाई और साथ ही विवाह भी कर देने का निर्णय कर लिया।

सगाई के अवसर पर राजा ने किसी भी प्रकार का बाह्य आडम्बर नहीं किया। उन्होंने राजा प्रह्लाद के पास एक संदेशपत्र भेजा कि मैं अपनी कन्या अंजना का विवाह आपके चिरंजीव पवनकुमार के साथ करना चाहता हूँ।

अतएव आप अमुक दिन पवनकुमार को लेकर मानसरोवर पर पधारें। हम निश्चित समय पर वहीं मिलेंगे।'

राजा महेन्द्र का आमंत्रणपत्र राजा प्रह्लाद को मिला। यह शुभ समाचार जानकर वह अत्यन्त प्रसन्न हुए। अंजना बहुत अच्छी कन्या है और वह कुल का गौरव बढ़ाएगी, इस प्रकार कहकर सभी लोग अंजना की प्रशंसा करने लगे।





# रंग में भंग

——::::():::——

पवनकुमार को भी मालूम हुआ कि अंजना के साथ मेरे विवाह की बातचीत हो रही है। उसने लोगों से अंजना की प्रशंसा सुनी। पवनकुमार ने किस उद्देश्य से अंजना को देखने का निश्चय किया, यह बात कथाग्रन्थों में दूसरे रूप में वर्णित की गई है; परन्तु पवनकुमार जैसे महापुरुष का स्त्री के प्रति इस प्रकार आकर्षित होना संगत नहीं जान पड़ता। अतएव यही कहना उचित प्रतीत होता है कि जब पवनकुमार ने अंजना की बहुत प्रशंसा सुनी तो उसने सोचा-जिसकी इतनी अधिक प्रशंसा सुनी जा रही है, देखना चाहिए वह वास्तव में वैसी है! जिसके साथ हमारा विवाह किया जा रहा है उसके साथ जीवनव्यवहार भलीभांति निभ सकेगा या नहीं, इस विचार से प्रेरित होकर प्राचीन काल में वर वधू को और वधू वर को देख लिया करती थी। इसी विचार को

सामने रखकर पवनकुमार ने भी अजना को देख लेने का विचार किया। उसने अपना यह विचार अपने मित्र प्रहस्त के सन्मुख प्रकट किया। पवनकुमार का यह विचार जानकर प्रहस्त ने कहा-अगर आप यही चाहते है तो हानि क्या है! हम लोग चलकर अजना को देख आएँगे।

पवनकुमार विद्याधर थे। विद्याधरों के पास विमान होते हैं। आज तो भौतिक विज्ञान से विमान चलते हैं, इस कारण विमान की बात पर लोगों को विश्वास हो जाता है। मगर पहले जब विमान की बात कही जाती थी तो सुनने वालों को आश्चर्य होता था। लोगों को भौतिक विज्ञान पर जितना विश्वास है उतना आध्यात्मिकता पर नहीं है, यह खेद की बात है।

एक दिन पवनकुमार अपने मित्र प्रहस्त के साथ विमान में बैठकर महेन्द्रपुर आये। अब उनके सामने यह समस्या उपस्थित हुई कि अजना को किस प्रकार देखा जाय? प्रकट रूप में अंजना के पास पहुँचना उन्हें अनुचित प्रतीत हुआ। प्रहस्त ने पवनकुमार से कहा—धीरज रक्खो। तुम्हारा मन स्वच्छ होगा तो तुम्हारी मनोकामना भी पूरी हो जाएगी।

अजना के विवाह की बात महेन्द्रपुर में सब जगह फैल चुकी थी। अजना की सखियाँ एक बगीचे में बैठी इसी विषय बातें कर रही थीं। प्रहस्त ने पवनकुमार से, उन स्त्रियों ओर इशारा करके कहा—पवनकुमार! देखो, उन कन्याओं

में जो तारायों में चन्द्रमा की भांति दिखाई देती है, वही अंजनाकुमारी जान पड़ती है।' दोनों चुपके से उनकी बातें सुनने लगे।'

उस समय अंजना की एक सखी, जिसका नाम वसन्त-माला था, अंजना से कह रही थी—सखी ! बड़े ही आनन्द की बात है कि तुम्हारा विवाह पवनकुमार के साथ हो रहा है। पवनकुमार युवक है, सुन्दर है और तुम्हारे ही समान धर्माभिमानी हैं। ऐसे सुन्दर पति का मिलना सौभाग्य की बात है।

वसन्तमाला ने यह कहकर पवनकुमार की प्रशंसा की। पवनकुमार की प्रशंसा सुनकर अंजना ने मुंह से कुछ कहा तो नहीं पर वह हंसने लगी। अंजना को प्रसन्न देखकर उसकी सखियां समझ गईं कि हमारी सखी पवनकुमार के साथ विवाह करने में अत्यन्त प्रसन्न है।

वसन्तमाला की बात पूरी होने पर दूसरी सखी कहने लगी-सखी अंजना ! अब तुम्हें पतिव्रत धर्म का पालन करना पड़ेगा। पतिव्रत धर्म सगाई होते ही प्रारंभ हो जाता है। तुम्हारी सगाई हो चुकी है, अतएव अब तुम्हारे लिए यह पतिव्रत धर्म उत्पन्न हो चुका है।

पतिव्रत धर्म का महत्त्व बहुत अधिक है। जो स्त्रियां पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन नहीं कर सकतीं वे पतिव्रत धर्म का पालन करके भी आत्मशक्ति की साधना कर सकती हैं। सीता पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन नहीं करती थी परन्तु पतिव्रत धर्म

का पालन करती थी।

जैसे स्त्रियों के लिए पतिव्रत धर्म है, उसी प्रकार पुरुषों के लिए भी पत्नीव्रत है। जिसमें पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करने की शक्ति नहीं है उसे पतिव्रत या पत्नीव्रत का पालन अवश्य करना चाहिए।

अंजना और उसकी सखियाँ बगीचे में बैठकर निःसंकोच भाव से आनन्दपूर्वक वार्तालाप कर रही थीं। वार्तालाप में प्रायः दो पक्ष पैदा हो जाते हैं। तदनुसार अंजना के विवाह-संबंध में भी उसकी सखियों मे दो पक्ष खड़े हो गए। दूसरे पक्ष में सिश्रकेशी नाम की सखी थी। उसने कहा—हमारी सखी का विवाह विद्युत्पर्व के साथ न होकर पवनकुमार के साथ हो रहा है, यह कोई सौभाग्य की बात नहीं है। विद्युत्पर्व कैसा महापुरुष है! पवनकुमार उसका मुकाबिला नहीं कर सकते। समुद्र और जल के बूंद मे जितना अन्तर है उतना ही अन्तर विद्युत्पर्व और पवनकुमार में है।

मिश्रकेशी के इस कथन के उत्तर में तीसरी सखी ने कहा—विद्युत्पर्व कैसा ही क्यों न हो, वह अल्पायुष है। उसके विषय में भविष्यवाणी सुनी जाती है कि वह अठारह वर्ष की उम्र में दीक्षा धारण करेगा और छब्बीस वर्ष की उम्र में मुक्ति प्राप्त करेगा। ऐसे अल्पायुष्क पुरुष के साथ विवाह करने वाली को वैधव्य की यातना ही भुगतनी पड़ेगी।

चौथी सखी ने प्रतिवाद करते हुए कहा—जिसने मोक्ष

प्राप्त किया हो, उस मुक्त पुरुष की विधवा होने में हर्ज ही क्या है ! मोक्षगामी महापुरुष की पत्नी बनकर थोड़े ही दिन तक सुहागिन और अधिक समय तक विधवा रहना अच्छा ही है। चन्दन की लकड़ी का एक टुकड़ा भी अच्छा ही होता है। दूसरी एक गाड़ी भर लकड़ी क्या उस टुकड़े की बराबरी कर सकती है ? इसी प्रकार विद्युत्प्रभ भले ही अल्पायुष्क हों, मगर वह मोक्षगामी हैं तो ऐसे महापुरुष की थोड़े दिनों की सेवा भी हितकर ही कहलाएगी।

अंजना सखियों की बातचीत चुपचाप सुन रही थी। उसने किसी की बात में भाग नहीं लिया और न किसी तरफ रुचि प्रदर्शित की। अंजना को मौन देखकर पवनकुमार उस पर क्रुद्ध हुए। वह मन ही मन सोचने लगे—कैसी है यह अंजना जो परपुरुष की प्रशंसा और जिसके साथ सगाई हो चुकी है उसकी निन्दा सुनकर भी चुपचाप बैठी है ! जो स्त्री अपने पति की निन्दा सुनकर भी चुपचाप बैठी रहती है वह स्त्री किस काम की ?

पवनकुमार इस विचार से सहसा उत्तेजित हो उठा। वह परिस्थिति को भूल गया और अपने को संभालने में असमर्थ हो गया। उत्तेजना के वश होकर वह अंजना और निन्दा करने वाली उसकी सखी पर तलवार का प्रहार करने के लिए तत्पर हो गया।

पवनकुमार ज्यों ही म्यान में से तलवार निका-

लकर जब अंजना और उसकी सखी पर वार करने चला तब प्रहस्त ने कहा—'अरे, करते क्या हो? कहाँ जा रहे हो? जरा खड़े रहो और विचार करो।'

पवन०—सुनते नहीं हो, किस प्रकार मेरी निन्दा की जा रही है? फिर भी अंजना चुपचाप बैठी है! वह शांति के साथ मेरी निन्दा और परपुरुष की प्रशंसा सुन रही है। मै अंजना को और उस निन्दा करने वाली स्त्री को दण्ड दिए बिना नहीं रहूँगा।

प्रहस्त—जरा शांति रक्खो। इतने उतावले मत होओ। पहली बात तो यह है कि स्त्री अवध्य है। कोई स्त्री कैसा ही अपराध क्यों न करे, फिर भी उसे मार डालना योग्य नहीं है, क्योंकि स्त्री अबला होती है। इसके अतिरिक्त अंजना तो निर्दोष भी है। उसने अपनी सखी की बात का समर्थन नहीं किया है। अंजना की सखी सिर्फ बोली है और तुम वीर पुरुष होकर एक अबला स्त्री पर प्रहार करने को तैयार हो गए हो! यह क्या उचित है? जरा शांतिपूर्वक विचार करो। इस प्रकार उच्छृंखल बन जाना तुम्हें शोभा नहीं देता।

सच्चा मित्र वही है जो अपने मित्र को अनुचित कार्य करने से रोकता है। खराब मार्ग पर ले जाने वाला मित्र नहीं, शत्रु है। प्रहस्त पवनकुमार का सच्चा शुभचिन्तक मित्र । उसने पवनकुमार को समझाकर शांत किया और दोनों वम में बैठकर अपने स्थान पर चले गए।

पवनकुमार के मन से यह बात नहीं निकलती थी कि जो स्त्री अपनी निन्दा और परपुरुष की प्रशंसा सुनकर चुप बैठी रहती है, वह मेरे लिए किस काम की ? ऐसी स्त्री के साथ विवाह करने से क्या लाभ होगा ? 'प्रथमग्रासे मक्षिका-पातः' वाली बात हुई।

पवनकुमार ने अपने हृदय के विचार अपने मित्र प्रहस्त के सामने प्रकट किये। प्रहस्त ने कहा—भाई ! ऐसा विचार करोगे तो प्रत्येक स्त्री में कोई न कोई दोष नज़र आएगा। अगर तुम्हें ऐसी मामूली बातों से ही असन्तुष्ट होना है तो तुम्हारे लिए संयम धारण करना ही योग्य है।

पवन—अभी संयम धारण करने की योग्यता मुझ में नहीं है।

प्रहस्त—अगर संयम धारण करने की क्षमता तुम्हारे भीतर नहीं है तो फिर अंजना कुमारी के साथ ही विवाह करना योग्य है। किसी दूसरी स्त्री के साथ विवाह करना उचित नहीं है। तुम्हारी स्वीकृति लेने के बाद ही पिताजी ने अंजना के साथ संबन्ध करना स्वीकार किया है। माता पिता को वचन दे चुके हैं उसका पूरी तरह निर्वाह करना तुम्हारा कर्तव्य है।

बाद अंजना जब मेरी हो जाएगी तब उससे बदला लिये बिना नहीं रहूँगा।

पवनकुमार के मन में इस प्रकार कपटभाव आजाने के कारण कितनी हानि हुई और जब सरलता आगई तो कितना लाभ हुआ, इस विषय पर फिर प्रकाश डाला जाएगा।

जो व्यक्ति माथे आई हुई विपत्तियों को भी संपत्ति बना लेता है, वह आत्मोद्धार करने के साथ-साथ जगत् के समक्ष एक उच्च आदर्श भी उपस्थित कर जाता है। कीड़ों-मकोड़ों की तरह जीवन व्यतीत करने वाले तो जगत् में बहुत मिलेंगे पर उन्हीं का जीवन उच्च, आदर्श तथा सफल गिना जाता है जिनका जीवन दूसरों के लिए अनुकरणीय बनता है। जिनके जीवन-प्रसंगों में से आत्मविकास के तत्त्व फूट निकलते हैं उनका जीवन धन्य है। ऐसे जीवन का बखान करना और सुनना लाभप्रद ही है। सती अंजना का जीवनचरित भी आत्मविकास के तत्त्वों से ओतप्रोत है। अतएव उसके जीवन-चरित को एकाग्रचित्त होकर सुनने वालों और थोड़े-बहुत अंशों में भी अनुकरण करने वालों को अवश्य ही आत्मलाभ होगा।

सती अंजना में कितना अथाह धीरज था, यह बात उसके वन की घटनाओं से भलीभांति जानी जा सकती है।

मिश्रकेशी द्वारा की गई विद्युत्पर्व की प्रशंसा सुनकर अंजना चुप क्यों रही? इसका कारण यह था कि अंजना

महापुरुषों की प्रशंसा में विघ्न-बाधा उपस्थित नहीं करना चाहती थी। लेकिन बेचारी अंजना को क्या पता था कि उसके मौन का क्या दुष्परिणाम होने वाला है?

मिश्रकेशी द्वारा की गई विद्युत्प्रभ की प्रशंसा सुनकर भी मौन रहने के कारण ही पवनकुमार अंजना पर क्रोधित हुआ था। यहाँ तक कि क्रोध के आवेश में वह दोनों के प्राण ले लेने के लिए भी उद्यत हो गया था। परन्तु प्रहस्त ने उसे समझा-बुझा कर शांत कर दिया। पवनकुमार उस समय शांत तो हो गया पर उसके हृदय का डंक दूर नहीं हुआ। अंजना के साथ विवाह न करने का उसने विचार किया था, पर प्रहस्त के कहने से उसे विवाह के लिए भी राजी होना पड़ा। राजी तो वह हो गया मगर अन्तःकरण की प्रेरणा या आकर्षण से नहीं, बल्कि अंजना से उसके मौन का बदला लेने के उद्देश्य से! विवाह किए बिना अंजना को वह उसके अपराध का दंड नहीं दे सकता था। और विवाह करने पर यह बदला सरल हो जायगा। वृद्ध-पुरुष पिताजी के वचन का निर्वाह करना भी उसके लिए आवश्यक था। इन्हीं सब कारणों से उसने इस विवाह का विरोध नहीं किया। उसने सोचा—मैं अंजना के साथ विवाह कर लूंगा तो पिता के आग्रह की रक्षा हो जायगी, माता पिता की आज्ञा का पालन हो जायगा और अंजना को उसके अपराध की सजा भी दी जा सकेगी।



# विवाह

——::::()::::——

पवनकुमार के विवाह की तैयारी होने लगी। राजा प्रह्लाद ने बड़े चाव से उसे दूल्हा बनाया और साथ लेकर मानसरोवर पर पहुँचा। इधर महेन्द्र भी अंजना के साथ वहां आ पहुँचा। पवनकुमार के साथ अंजना का विवाह-संबंध आनन्द के साथ स्थापित हो गया। पवनकुमार ने विवाह तो कर लिया लेकिन विवाह के समय वर में जो प्रसन्नता और प्रमोद दिखाई देता है, उसका कोई भी चिन्ह उसके चेहरे पर दिखाई न दिया।

राजा महेन्द्र और राजा प्रह्लाद दोनों साधारण राजा नहीं थे। उनकी संतानों का यह पहला ही विवाह हो रहा था। फिर भी उन्होंने तीन ही दिनों में विवाह का सारा काम काज अत्यन्त सादगी के साथ निवटा दिया। आज विवाह के नाम पर कितना समय नष्ट किया जाता है! एक विवाह के लिए अपना और अपने संबंधियों का महीना भर बिगाड़ देते

है। यह सब समय की कीमत न समझने का परिणाम है। पहले के लोग समय का मूल्य समझते थे और इसी कारण राजा जैसे असाधारण लोग भी तीन दिन में विवाह-कार्य निपटा लेते थे। विवाह के नाम पर जो समय वृथा नष्ट किया जाता है, वह अगर बचा लिया जाय और धर्म-कार्य में उसे व्यय किया जाय तो क्या विवाह का काम रुक जाएगा? क्या थोड़े समय में विवाह नहीं हो सकता? अगर हो सकता है तो फिर समय को निरर्थक नष्ट करना कौन-सी बुद्धिमत्ता है?

गृहस्थ चाहें तो पग-पग पर धर्म का आराधन कर सकते हैं। पर लोगों की समझ तो यह हो गई है कि जब तक उपाश्रय या धर्मस्थान में रहें तभी तक धर्म हो सकता है। धर्मस्थान से बाहर निकलने के बाद तो बस पाप ही पाप करना शेष रह जाता है! इस भ्रमपूर्ण मान्यता के कारण कितनी हानि हो रही है, इसका वर्णन करना कठिन है। तुम समझते हो कि धर्म सिर्फ उपाश्रय में ही हो सकता है तो क्या दुकान पर बैठने से श्रावक, श्रावक नहीं रहता? अहिंसा, सत्य आदि श्रावक के जो व्रत हैं उनका पालन तो व्यवहार में ही हो सकता है। ऐसी स्थिति में यह समझना कि धर्म सिर्फ उपाश्रय में ही हो सकता है, कितना भ्रमपूर्ण है!

भी दिया। राजा प्रह्लाद अपने पुत्र और पुत्रवधू को लेकर घर आया। प्रह्लाद और उनकी रानी केतुमती अंजना को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए। अंजना अपने नये घर में आई। उसने सासू और ससुर के चरणों में यथोचित नम्रता के साथ सिर झुकाया।



कुमार अंजना का मुँह तक नहीं देखते थे। अंजना की समझ में नहीं आता था कि आखिर पति की अप्रसन्नता का क्या कारण है? फिर भी वह स्वभाव से गम्भीर, कुलीन, विवेकशील और धैर्य वाली थी। वह धीरज के साथ अपना समय व्यतीत कर रही थी। कभी-कभी वह सोचा करती—ऐसा क्या अपराध मैंने किया है कि मेरे पतिदेव मुझ पर इतने अधिक रुष्ट रहते हैं? इस जन्म में तो मैंने कोई अपराध नहीं किया है। हाँ, पहले के जन्म में कोई अपराध अवश्य किया होगा, जिसका फल मुझे इस समय भुगतना पड़ रहा है। किये हुए कर्मों का फल भोगना ही पड़ता है। विना भोगे छुटकारा कहाँ?

श्रीउत्तराध्ययन सूत्र में कहा है—

कडाण कम्माण न मोक्ख अत्थि

अर्थात् किये हुए कर्मों को भोगे विना छुटकारा नहीं। इसी प्रकार श्रीभगवतीसूत्र में भी कहा है--

प्र०—भगव! सकडा कम्म वेदान्ति परकडा?
उ०—गोयमा! सकडा कम्म वेदन्ति, नो परकडा।

अर्थात् गौतम स्वामी ने प्रश्न किया--भगवन्! स्वकृत कर्म भोगने पड़ते हैं या परकृत? इस प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने फ़रमाया—हे गौतम! अपने किये कर्म ही भोगने हैं, दूसरे के किये कर्म नहीं भोगने पड़ते।

इस प्रकार अजना यह विचार करके धैर्य धारण करती

जाता है, फिर भी वह कंचन ही बना रहता है। ईख कोल्हू में पील दी जाती है फिर भी मिठास ही देती है, कटुवास नहीं। इसी प्रकार मुझ पर चाहे जैसी विपदा आ जाए, फिर भी मुझे पति का अनिष्ट नही सोचना है। मै तो पतिदेव की कुशल-कामना ही करती हूँ और स्वयं पवित्र रहना चाहती हूँ। कष्टों से घबराकर पति का अनिष्ट चाहूँगी तो मेरा ही अनिष्ट होगा। मै पति पर स्वप्न में भी क्रोध नहीं करना चाहती। मेरे इस भव के पतिदेव तो वही है-दूसरा कोई नहीं हो सकता। मैंने अपना यह जीवन उन्हीं के चरणों में समर्पित कर दिया है। ऐसी स्थिति में स्वप्न में भी मै उनका अनिष्ट नहीं चाहती।

अजना इस प्रकार के सद्विचारों द्वारा पतिदेव की कुशल कामना करती और अपनी उदासीनता मिटाती थी। अजना के महल में एक ऐसी खिड़की थी जिसके द्वारा वह प्रतिदिन पतिदेव के दर्शन कर लेती थी। एक बार पवनकुमार ने अजना को अपना दर्शन करते देख लिया। खिड़की द्वारा अपना दर्शन करते देखकर पवन सोचने लगा-'यह स्त्री तो मेरा पिण्ड ही नहीं छोड़ती!' और उसने वह खिड़की बन्द करवा दी।

यह एक ऐसी घटना थी कि अजना के हृदय में क्रोध - हो सकता था। परन्तु उसने हिम्मत के साथ अपने दे. पर काबू किया और तनिक भी क्रोध न उत्पन्न होने

दिया। वह सोचने लगी—यह तो मेरी परीक्षा हो रही है ! मुझे साहस नहीं खोना चाहिए और इस परीक्षा में उत्तीर्ण होना चाहिए।

राजकुमार का घोर अन्याय देखकर वसन्तमाला से फिर न रहा गया। वह अजना से कहने लगी-सखी ! तुम धर्म का विचार करके राजकुमार के अपराधों को क्षमा कर रही हो और उनकी मंगल-कामना करती हो; मगर राजकुमार के अन्याय की हद हो गई है। उन्होंने महल की खिड़की भी वन्द करा दी है। उनका यह व्यवहार कितना अनुचित है !

शांति के साथ अजना बोली-सखी ! उन्होंने जो किया सो ठीक ही किया है। अगर मेरे हृदय मे पति के प्रति सच्चा प्रेम है-अगर मेरे पति मेरे अन्तःकरण में मौजूद हैं तो फिर खिड़की के द्वारा उनका चेहरा देखने की आवश्यकता ही क्या है ? मैं अपने हृदय मे विराजमान हृदयदेव के दर्शन विना खिड़की ही कर लूँगी। अतएव उन्होने अगर खिड़की वन्द करवा दी है तो भी कोई हर्ज की वात नहीं।

इस प्रकार पति द्वारा परित्यक्ता अजना धैर्य के साथ विपत्ति को भी सम्पत्ति मान रही है। जो व्यक्ति विपत्ति और संपत्ति के समय अपना मन शान्त रखता है-हर्ष और विपाद से मन को अभिभूत नहीं होने देते वह अवश्य ही कल्याण का भागी होता है। अतएव सती अजना का यह चरित अनुकरणीय है।

विना किसी उचित कारण के अंजना का परित्याग करने के लिए पवनकुमार को दोषी और निन्दापात्र कहा जा सकता है। किन्तु अंजना का तिरस्कार करने के साथ उसने एक प्रशंसनीय कार्य भी किया। उस कार्य से पवनकुमार को प्रशंसा का पात्र भी माना जा सकता है। हमें दूसरों के दोष ही नहीं देखने चाहिए।

पवन राजकुमार थे। उन्हें अनायास ही दूसरी कन्या मिल सकती थी। अंजना के प्रति रुष्ट और असंतुष्ट होने के कारण दूसरी कन्या के साथ विवाह कर लेना उनके लिए कोई बड़ी बात नहीं थी। उनके मित्रों ने दूसरा विवाह कर लेने के लिए पवनकुमार को प्रेरित भी किया होगा। लेकिन उन्होंने यही उत्तर दिया होगा–जब मैं एक स्त्री का चरित देख चुका हूँ तो फिर दूसरा विवाह करके अंजना की तरह दूसरी स्त्री का भी जीवन क्यों नष्ट करूँ? ऐसा करने का मुझे क्या अधिकार है? किसी स्त्री को संकट में डालने की अपेक्षा क्या यही अधिक हितकर नहीं होगा कि मैं स्वयं शुद्ध बनूँ?

हम पुरुष हैं और वह स्त्री है, इस प्रकार अभिमान से प्रेरित होकर आज बहुत-से पुरुष स्त्रियों पर अत्याचार करते हैं। किन्तु जैनधर्म के अनुसार स्त्री और पुरुष के अधिकार समान हैं। किसी को किसी का अधिकार छीन लेने का हक नहीं है।

पवनकुमार अंजना पर रुष्ट तो थे, फिर भी क्रोध के आवेश

में आकर उन्होंने दूसरा विवाह नहीं किया। वह ब्रह्मचर्य का पालन करने लगे। वास्तव में यह कितना ऊँचा आदर्श है! आज के पुरुष तो यह कहने को तैयार हो जाते हैं कि पुरुष होने के कारण हमें चाहे जितनी बार विवाह करने का अधिकार प्राप्त है! इस प्रकार कहने वाले सिर्फ स्त्री को ही पवित्र रखना चाहते हैं। उन्हें स्वयं पवित्र रहने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। मगर जो स्वयं पवित्र नहीं है उसे दूसरों को पवित्र रखने का अधिकारी कैसे माना जा सकता है?

मैं तुम्हें सदाचार के पालन का उपदेश देता हूँ। लेकिन मेरा खुद का ही जीवन पवित्र संयममय न हो तो ऐसी दशा में आप मुझे क्या कहेंगे? आप यही कहेंगे-महाराज! पहले अपना आचरण तो सँभालो! तात्पर्य यह है कि जो स्वयं पवित्र नहीं है वह दूसरों को पवित्र नहीं रख सकता। इस कथन का आशय यह नहीं कि आप हमारे संयम का बराबर ध्यान न रक्खें। आप साधुवर्ग के संयम का बराबर ध्यान रक्खें और साथ ही साथ अपनी पवित्रता का संरक्षण और पालन करें। आपको अपने गृहस्थधर्म का पालन करना चाहिए। साधु को श्रावक का और श्रावक को साधु का ध्यान रखना चाहिए। ऐसा करने से दोनों के धर्म का यथा-योग्य पालन होगा। अलबत्ता इस कथन का आशय यह नहीं समझना चाहिए कि दोनों में से एक वर्ग अगर अपने धर्म का यथोचित पालन न करे तो दूसरे वर्ग को भी नहीं

पालना चाहिए ! दूसरा अपने धर्म का पालन करे या न करे फिर भी हमें तो अपने धर्म का पालन करना ही चाहिए।

प्रत्येक मनुष्य का यह कर्त्तव्य है कि वह केवल स्वार्थ का ही साधन न करे वरन् परमार्थ का भी आराधन करे। पवन-कुमार सोच सकते थे कि मै पुरुष हूँ और पुरुषों में भी राज-कुमार हूँ। अंजना अपने कर्मो का फल भुगत रही है तो भुगते। मै स्त्री-सुख से वंचित क्यों रहूँ ? लेकिन पवनकुमार ने ऐसा स्वार्थपूर्ण विचार न करके ब्रह्मचर्य का ही शुद्ध रूप से पालन किया।

साधारणतया लोग अपने विषय में जो बात सोचते हैं वही दूसरों के विषय में नहीं सोचते। इसी कारण घोर अन्याय हो जाता है। आज पुरुषों में यह पद्धति प्रचलित हो गई है कि वे अपना स्वार्थ देखते हैं। उन्हें लेश मात्र भी यह विचार नहीं आता कि जो काम स्वयं उन्हें पसंद नहीं है वह स्त्रियों को कैसे पसंद आता होगा ! इस विषय में गुलिस्तां में एक कथा कही गई है। उसमें कहा है—

एक अमीर की स्त्री मर गई। अमीर के मित्रों ने उससे कहा—तुम्हारे पास अखूट धन-सम्पत्ति है। तुम दूसरा विवाह कर लो।

अमीर ने कहा—मुझे बूढ़ी स्त्री पसंद नहीं है।

मित्र—यह कौन कहता है कि तुम बुढ़िया के साथ विवाह करो। किसी नवयुवती के साथ शादी कर लो। तुम्हें

किस चीज़ की कमी है ?

अमीर—तुम मेरे कहने का मतलब नहीं समझे। मेरे कहने का आशय यह है जब मुझे बूढ़ी स्त्री पसंद नहीं है तो नवयुवती स्त्री को मुझ जैसा बूढ़ा क्यों पसंद आने लगा ? मै अपना ही मतलब समझूं और दूसरों के हिताहित का विचार न करूँ, यह किस प्रकार उचित कहा जा सकता है ?

क्या आपको अमीर की बात युक्तिसंगत जान पड़ती है ? अगर वास्तव में आप अमीर के कथन को सत्य और न्यायसंगत समझते हैं तो आपको विवाह सम्बन्धी अन्यायपूर्ण कार्यों में कदापि भाग नहीं लेना चाहिए। जहाँ किसी वृद्ध का तरुणी के साथ विवाह होता हो वहाँ आपको सम्मिलित नही होना चाहिए। वृद्धविवाह में भाग लेने से तुम पाप के भागी होते हो और उसमें अपना सहयोग न देकर अपने आपको पाप से बचा सकते हो।

पवनकुमार के मित्र जब दूसरा विवाह करने का आग्रह करते तब वह इस आशय का उत्तर देते-परपुरुष की प्रशंसा सुनकर कुछ भी न बोलना—मौन रहना, यह अजना का व्यवहार मे सहन नहीं कर सका तो अजना यह कैसे सहन कर सकेगी कि मै दूसरी स्त्री के साथ विवाह कर लूं ? ऐसी दशा मे दूसरी स्त्री के साथ विवाह करना मेरे लिए उचित नही है।

दूसरा विवाह न करने की पवनकुमार की दृढता से

अंजना को भी पर्याप्त आश्वासन मिलता था-कहना चाहिए कि एक प्रकार से वह प्रसन्न रहती थी। वह सोचती-भले ही राजकुमार मुझ पर रुष्ट हैं फिर भी शील का पालन करने में तो वह दृढ़ ही है। अंजना दिन भर इसी प्रकार सोचती-सोचती अपना समय व्यतीत करती थी। रात्रि में वह आत्मालोचन करती। वह सोचती रहती कि मुझसे ऐसा कौन-सा अपराध बन गया है, जिसके कारण पतिदेव मुझसे रुष्ट रहते हैं? बहुत कुछ सोचने-विचारने पर भी पति के रोष का कोई कारण वह नहीं खोज पाती थी। अन्त मे वह इसी नतीजे पर पहुँचती थी कि पूर्व जन्म में किये हुए किसी पापकर्म के कारण ही मुझे यह कटुक फल भोगना पड़ रहा है। और वह सत्कार्य एवं सद्विचार मे ही प्रवृत्त रहती थी।

कभी-कभी अंजना की सखी वसंतमाला पवनकुमार की अप्रसन्नता के विषय में कुछ कहती अथवा पवनकुमार की निन्दा करने लगती तो वह उसे ऐसा कहने से रोक देती और कहती—सखी, पति की निन्दा मत करो। भले ही वह मुझसे रुष्ट हैं, फिर भी मेरे पतिदेव हैं। मैंने अपना जीवन उनकी सेवा में समर्पित किया है। तू कहती है कि ऐसा दुःखमय जीवन व्यतीत करने की अपेक्षा तो पिता के घर अविवाहित रहना ही अच्छा था। मगर तेरा यह कथन भ्रमपूर्ण है, क्योंकि पिता के घर से यहाँ आने की भावना मैंने ही की थी। पिताजी ने जबर्दस्ती से मुझे घर से नहीं निकाला है।

जब मैंने विवाह करने की स्वीकृति दी तभी मेरा विवाह किया गया था। पिताजी ने मेरे जीवन को पवित्र एवं सुखी बनाने की दृष्टि से ही मेरा विवाह किया था। अब पति द्वारा परित्यक्त होकर अगर मुझे रहना पड़ता है तो इसमें किसी का अपराध नहीं है। मुझे तो अपने ही पाप कर्म का अपराध जान पड़ता है। मुझे तो पति के रुष्ट होने के कारण ही ब्रह्मचर्य का पालन करना पड़ता है परन्तु वे महासतियाँ कितनी पवित्र और सुशील थी जो स्वेच्छापूर्वक ही ब्रह्मचर्य का पालन करके अपना जीवन धन्य मानती थी।'

ब्राह्मी चन्दन बालिका भगवती राजीमती द्रौपदी,
कौशल्या च मृगावती च सुलसा सीता सुभद्रा शिवा ॥
कुन्ती शीलवती नलस्य दयिता चूला प्रभावत्यपि,
पद्मावत्यपि सुन्दरी दिनमुखे कुर्वन्तु वो मंगलम् ॥

इन महासतियों ने स्वेच्छा से ब्रह्मचर्य का विशुद्ध पालन किया था। यही कारण है कि प्रातःकाल उनका स्मरण किया जाता है।

अंजना ने वसन्तमाला को समझाते हुए कहा—बहिन ! पतिदेव मुझ पर रुष्ट हैं और इस कारण मेरा जीवन दुखी है, यह बात सच है। लेकिन पति के रुष्ट होने के कारण मैं ब्रह्मचर्य का पालन कर रही हूँ, यह भी क्या बुरा है ? पति चाहें तो दूसरी कुमारी के साथ विवाह कर सकते हैं, लेकिन जैसे भगवान् नेमिनाथ ने राजीमती का त्याग करके अन्य स्त्री

के साथ विवाह नहीं किया था, उसी प्रकार मेरे पति ने भी किसी दूसरी स्त्री के साथ विवाह करने का विचार नहीं किया है। तो फिर मैं भी राजीमती के समान ब्रह्मचर्य का पालन क्यों न करूँ ?

अंजना इस प्रकार अपनी सखी को समझा कर शान्त करती और आप स्वयं भलीभाँति ब्रह्मचर्य का पालन करती एवं परमात्मा के ध्यान मे जीवन व्यतीत करती। अजना चाहती तो पिता के घर जा सकती थी। पर उसने ऐसा नहीं किया। वह एक-दो वर्ष नहीं, बाईस वर्ष तक ब्रह्मचर्य का यथावत् पालन करती रही।

अजना की सखियाँ उससे कहतीं – आपकी भावना इतनी ऊँची है कि यह दुःख अधिक समय तक बना नहीं रह सकता। थोड़े ही समय में आपके दुःख का अन्त अवश्य होगा।

सखियो के इस सान्त्वनापूर्ण कथन के उत्तर में अंजना कहती—सखियों ! तुम्हारे ऐसे वचनों से मुझे धैर्य प्राप्त हो, यही मै चाहती हूँ।

इस प्रकार पवनकुमार और अजना-दोनों ही ब्रह्मचर्य का पालन कर रहे थे। पवनकुमार ने सुविधा होते हुए भी विवाह नहीं किया और अजना ने इस परिस्थिति के लिए अपने कृत कर्मों को उत्तरदायी समझा।

वास्तव में कर्मों का कानून इतना अटल है कि उसमें ज़रा भी फेरफार नहीं हो सकता। कर्मों के विषय मे यह

नियम है कि जो कर्म किये जा चुके हैं, उन्हें प्रदेश अथवा विपाक से भोगना ही पड़ता है। शास्त्र में कहा है:—

कडाण कम्म ण न मोक्ख अत्थि।

अर्थात्-किये कर्मों को भोगे विना छुटकारा नहीं।

इस प्रकार जब किये कर्म भुगतने ही पड़ते हैं तो हाय-तोबा मचाते हुए क्यों भोगना चाहिए? दुःख के समय आर्त्तध्यान करने से क्या लाभ है? बिजली के लट्टू में जो प्रकाश आता है वह 'पावर हाउस' अर्थात् बिजलीघर से ही आता है। 'पावर हाउस' में से प्रकाश न आता तो लट्टू में वह कहाँ से होता? इसी प्रकार जो भी सुख या दुःख आता है वह अपने किये कार्यों के कारण ही आता है। जो अज्ञानी हैं वे सुख आने से प्रसन्न होते हैं और दुःख आ पड़ने पर विषाद से घिर जाते हैं। परन्तु ज्ञानी पुरुष सुख और दुःख में समभाव रखते हैं। वह मानते हैं कि यह सुख या दुःख मेरे कर्म रूपी 'पावर हाउस में से ही आया है। इस विचार के प्रभाव से ज्ञानी पुरुष सुख के समय फूल नहीं जाते और दुःख के समय घबराते नहीं हैं।

अंजना भी इस प्रकार कर्मफल का विचार करके धैर्य-पूर्वक वियोग को सहन कर रही थी। उनका धैर्य और उच्च भावना देखकर उसकी सखियां कहा करतीं थीं कि—सखी! तुम धन्य हो, पवित्र हो। तुम्हारा धैर्य और पवित्र भाव शीघ्र ही इस दुःख को समाप्त कर देगा।

